# १०१ बदलाव जीवन-शैली का

राजस्थान पत्रिका और नवभारत टाइम्स में एक लेख पढ़ा। उस लेख में आर्मीनिया के भूकंप में खड़े रहे एवं ढह पड़े पुराने और नये मकानों के सन्दर्भ में कुछ महत्त्वपूर्ण सवाल उठाए गए हैं। आम आदमी के लिए उन सवालों का विशेष मूल्य नहीं है पर वैज्ञानिकों, वास्तुविदों आर इंजीनियरों को चौंकाने वाले हैं। एक ओर बढ़ता हुआ वैज्ञानिक विकास, दूसरी ओर बढ़ते हुए प्राकृतिक खतरे। क्या इन दोनों के बीच सन्तुलन स्थापित किया जा सकता है? सोवियत नेता गोर्बाच्येव ने आश्वासन दिया है कि वे पुराने मकानों की मजबूती और नये मकानों के खोखलेपन की जांच कराएंगे। जांच का जहां तक प्रश्न है, वह इस शताब्दी की संस्कृति हो गई है। मुख्य मुद्दा यह है कि क्या जांच से उजागर हुए तथ्यों को ध्यान में रखकर मनुष्य अपनी जीवनशैली में बदलाव लाएगा?

चालू दशक में रूस, चीन आदि कई देशों में नयी विचार-क्रान्ति जन्म ले रही है। कहा जाता है कि इससे पूरे विश्व की व्यवस्था में बदलाव की संभावना तीव्र हो रही है। व्यवस्था विश्व की हो या किसी एक राष्ट्र की, उसके बदलाव का मूलभूत आधार है व्यक्ति। जब तक व्यक्ति का चिन्तन नहीं बदलता है, दृष्टिकोण नहीं बदलता है, उसके जीने के तौर-तरीके नहीं बदलते हैं और और समाज के मूल्यमानक नहीं बदलते हैं तब तक व्यवस्था परिवर्तन के नारे अनुगूंज का क्षणिक प्रभाव तो छोड़ सकते हैं पर उनसे कोई स्थायी लाभ नहीं हो सकता। स्थायीऔर सार्थक परिवर्तन के लिए व्यक्ति की सोच ही नहीं, उसकी जीवनशैली को भी बदलना आवश्यक है।

जीवनशैली के मुख्य अंग हैं—खानपान, रहनसहन, भाषा, परिधान, रीतिरस्म, व्यवसाय, सभ्यता, संस्कृति आदि। इनका सम्बन्ध किसी एक व्यक्ति, वर्ग, समाज या देश के साथ नहीं है। एक ही राज्य या देश में रहने वाले व्यक्तियों के खानपान, रहनसहन आदि में काफी अन्तर रहता है। इन बातों पर धार्मिक आस्थाओं का प्रभाव भी होता है। वैसे समय के साथ जीवन का प्रवाह बदलता ही है। वैसे

की मद्धिम रोशनी से जगमगाने वाले घर आज डेलाइट्स की चकाचौंध से दमकते हैं। विज्ञान और नयी तकनीक ने चुपचाप मानव-जीवन में प्रवेश पा लिया है। विकास की सोपान पर खड़े व्यक्ति के सामने अब कुछ ऐसी प्राकृतिक चुनौतियां हैं, जिन्हें झेलने के लिए जीवनशैली को बदलना होगा। आधुनिकता के रथ पर आरूढ़ मनुष्य रास्ते के तमाम आरोहों एवं अवरोहों को पार कर जीवन के समतल पर आगे बढ़े, इसके लिए उसे एक बार पीछे मुड़कर देखना होगा।

२१ फरवरी १९८९ को हम योगक्षेम वर्ष में प्रवेश कर रहे हैं। इस वर्ष प्रशिक्षण और प्रयोग का प्रस्तावित अभिक्रम विलक्षण है। इसकी विलक्षणता का एक बिन्दु यह है कि अब तक ऐसा कभी नहीं हुआ तो दूसरा बिन्दु है अध्यात्म और विज्ञान की युति। वर्ष शुरू हो, प्रशिक्षण और प्रयोग चलें, वर्ष बीते और उसका समापन हो जाए, इतना मात्र ही हमें अभीष्ट नहीं है। इस वर्ष की संपन्नता के बाद भी कुछ ऐसे चिह्न बने रहें, जिनको समय की धूल ढांक न सके तो यह आयोजना अधिक सार्थक और प्रासंगिक बन सकेगी। चिन्तन के स्तर पर इस पक्ष को अनदेखा नहीं किया गया है। उसका एक बिन्दु है जैन जीवन-शैली का विकास। इसके द्वारा जैन समाज में गुणात्मक बदलाव आए और इस बात की संपुष्टि हो कि जैनत्व केवल पढ़ने या बोलने का तत्त्व नहीं, जाने का तत्त्व है, तो बड़ी उपलब्धि हो सकती है।

वर्तमान युग की धारा में जैन लोगों के जीवन में किन तत्त्वों की अपेक्षा है, इस बात को ध्यान में रखकर एक जीवन-शैली का निर्धारण किया गया है। उसके आधारभूत तत्त्व नौ हैं—सम, शम, श्रम, अहिंसा, इच्छा परिमाण, आहारशुद्धि और व्यसनमुक्ति, अनेकान्त, समता की उपासना तथा साधर्मिक वात्सल्य। समानता, शान्तिपूर्ण सहअस्तित्व, श्रमशीलता, आत्मौपम्य भाव का विकास, बढ़ती हुई इच्छाओं का नियंत्रण, मद्य, मांस, जुआ, चोरी आदि का परिहार, विरोधी विचारों वाले व्यक्तियों को सहने की क्षमता, जागृत उपासना की सार्थकता और साधर्मिकों के साथ मधुर संबंध—इन नौ उद्देश्यों का समन्वित फलित है यह जीवन-शैली। इसमें भी प्रशिक्षण और प्रयोग की बात जुड़ी हुई है। सैद्धान्तिक रूप से इन तत्त्वों को समझना, यह पहली आवश्यकता है। योगक्षेम वर्ष के प्रशिक्षण-क्रम में जीवन-व्यावहार विषय के अन्तर्गत एक-एक तत्त्व को विस्तार से समझाने का लक्ष्य है।

जैन आगमों में शिक्षा के दो रूप बताए गए हैं—ग्रहणशिक्षा और आसेवन शिक्षा। ग्रहणशिक्षा का सम्बन्ध तत्त्व के बोध तक सीमित है। आसेवन शिक्षा उन तत्त्वों को आत्मसात् करने की दिशा बताती है। जैन जीवन शैली में जिन तत्त्वों का निर्धारण किया गया है, वे दुरूह तो नहीं हैं पर उनकी अपनी पहचान है। मैं सबसे पहले

तेरापंथ समाज में इस शैली को प्रतिष्ठित देखना चाहता हूं। समाज का एक-एक व्यक्ति मेरी इस चाह को समझे, पकड़े और वैसा जीवन जीने के लिए संकल्पित बने। प्रारंभ में संख्या पर ध्यान न देकर कुछ ठोस और साहसी व्यक्ति इस अभियान को उठाएं। जैसे-जैसे इसकी उपयोगिता प्रमाणित होगी, नये-नये व्यक्ति इसके साथ जुड़ते जाएंगे। एक अवधि के बाद वे मुड़कर देखेंगे तो उनके मुंह से अनायास ही किसी शायर की ये पंक्तियां निकल पड़ेंगी—

वे अकेले ही चले थे मंजिल की ओर,
हमसफर आते गए, कारवां बनता गया ॥

□□